# समीक्षण ध्यान :
# एक
# मनोविज्ञान



व्याख्याता
आचार्य श्री नानेश



आकलन-सम्पादन
शान्ति मुनि



□ पुस्तक : समीक्षण ध्यान : एक मनोविज्ञान

□ व्याख्याता आचार्य श्री नानेश

□ आकलन-सम्पादन : श्री शान्ति मुनि

□ प्रथम अनावरण : १९८७

□ प्रकाशक . श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन संघ,
समता भवन, रामपुरिया मार्ग, बीकानेर-३३४ ००१

□ मूल्य : ३५)०० रु०

□ मुद्रक : फ्रैण्ड्स प्रिन्टर्स एण्ड स्टेशनर्स
जौहरी बाजार, जयपुर-३०२ ००३

# प्रकाशकीय

साधुत्व की पावन धारा को अक्षुण्ण बनाये रखने के लिए बड़े-बडे आचार्यो ने अपना महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। भगवान् महावीर के बाद अनेक बार आगमिक धरातल पर क्रांति का प्रसंग आया है, जिसका उद्देश्य श्रमण सस्कृति को अक्षुण्ण बनाये रखने का रहा है। ऐसी क्रान्ति धारा में क्रियोद्धारक महान् आचार्य श्री हुक्मीचन्दजी म० सा० का नाम विशेष रूप से उभरकर सामने आता है। तत्कालीन युग में जहाँ शिथिलाचार व्यापक तौर पर फैलता जा रहा था, शुद्ध साधुत्व की स्थिति विरल ही परिलक्षित होती थी। बड़े-बड़े साधु भी मठो की तरह उपाश्रयो मे अपना स्थान जमाये हुए थे। चेलो के पीछे साधुता बिखरती जा रही थी। ऐसे युग मे आचार्य श्री हुक्मीचन्दजी म० सा० ने उपदेशो से नही, अपितु अपने विशुद्ध एव उत्कृष्ट सयममय जीवन से जनमानस को प्रभावित किया। आचार्य प्रवर केवल तपस्वी अथवा सयमी ही नही थे वरन् श्रमण-सस्कृति के गहरे अध्येता श्रुतधर थे। आपके जीवन का ही प्रभाव था कि हजारो स्त्री-पुरुष आपके चरण-सान्निध्य को पाने के लिए लालायित रहते थे। "तिन्नाण तारयाण" के आदर्श आचार्य प्रवर ने योग्य मुमुक्षुओ को दीक्षित किया और जो देशव्रती बनना चाहते थे, उन्हे देशव्रती बनाया। इस प्रकार सहज रूप से ही चतुर्विध सघ का प्रवर्तन हो गया।

समुद्र मे जिस प्रकार दूर तक गगा का पाट दिखाई देता है वैसे ही जैन धर्म के समुद्र मे आचार्य प्रवर की यह धारा एकदम अलग-थलग सी परिलक्षित होने लगी। यहाँ से फिर साधुमार्ग मे क्राति घटित हुई, जो पश्चात्वर्ती आचार्यो से निरन्तर आगे बढी।

हमे बडी प्रसन्नता है कि इसी परम्परा के अष्टम आचार्य समता विभूति, विद्वत् शिरोमणि, जिनशासन प्रद्योतक, धर्मपाल प्रतिबोधक परम श्रद्धेय आचार्य श्री नानालालजी म० सा० के सान्निध्य की आज हमे प्राप्ति हुई है। आचार्य श्री का व्यक्तित्व एव कर्तृत्व अनूठा व महनीय है। आचार्य प्रवर ने अपने आचार्य पद के २५ वर्षो की अवधि मे अनेक महत्त्वपूर्ण कार्य सम्पन्न किये है। साधुमार्गी श्रमण सघ को निरन्तर विकसित कर उसे रत्नमय की साधना से सजाया-सँवारा और निखारा है। सत्-साहित्य के माध्यम से भी आपने बहुविध विधाओ से जन-मन को प्रेरणा दी है एव दिशा-निर्देश किया है।

शान्त क्राति के अग्रदूत स्वर्गीय आचार्य श्री गणेशीलालजी म० सा० की स्मृति मे श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन सघ ने श्री गणेश जैन ज्ञान भण्डार की स्थापना की। ज्ञान भण्डार मे अनेकानेक प्रकाशित एवं हस्तलिखित ग्रन्थो का सग्रह हुआ है। हस्तलिखित अप्रकाशित ग्रन्थो का सचयन कर उन्हे श्री अ० भा० साधुमार्गी जैन साहित्य समिति सर्वजन हितार्थ प्रकाशित कर रही है। इसी संकल्प की क्रियान्विति मे इस कृति को श्री गणेश जैन ज्ञान भण्डार से प्राप्त कर आचार्य प्रवर श्री नानेश के आचार्य पद के २५ वे वर्ष के उपलक्ष्य मे प्रकाशित करने मे सघ हार्दिक सन्तुष्टि का अनुभव कर रहा है।

प्रस्तुत कृति **'समीक्षण ध्यान—एक मनोविज्ञान'** मे आचार्य श्री नानेश के समीक्षण ध्यान सम्बन्धी १३ प्रवचन सकलित है। आज विज्ञान और तकनीकी विकास जिस द्रुतगति से हुआ है, हो रहा है, उससे जहाँ देश-काल सम्बन्धी दूरिया कम हुई है वहाँ मानव-मानव के बीच मन की दूरिया अत्यधिक बढ गई है। व्यक्ति बाहर और भीतर से एक रूप नही हो पाता। परिणामस्वरूप वह अधिक बेचैन, व्यग्र और अशांत है। वह बाहरी जगत् के विविध दृश्यो/परिवर्तनो को तो देखता है, पर अन्त-र्जगत् को देख नही पाता। समीक्षण ध्यान अन्तर्जगत् को देखने की मनो-वैज्ञानिक विधि है। इस कृति मे इसी मनोविज्ञान को सहज और सरल रूप में प्रस्तुत किया गया है। इसके लिए संघ आचार्य श्री के प्रति अनन्त श्रद्धा समर्पित करता है।

आचार्य श्री के मुखारबिन्द से प्रस्फुटित होने वाली अभिव्यक्ति को उनके अन्तेवासी शिष्य पंडित रत्न श्री शान्ति मुनिजी ने प्रस्तुत कृति के रूप में सकलित सम्पादित किया है, सघ उनके प्रति विशेष आभारी है।

इस कृति के प्रकाशन-सम्बन्धित प्रवन्धन-सम्पादन में डॉ० नरेन्द्र भानावत ने जो महत्त्वपूर्ण सहयोग दिया है, तदर्थ वे धन्यवादार्ह हैं।

आशा है, यह कृति अन्तर्जगत् की यात्रा में हमारे लिए पाथेय का काम करेगी।

| | | |
|---|---|---|
| चुन्नीलाल मेहता | धनराज बेताला | गुमानमल चोरड़िया |
| अध्यक्ष | मन्त्री | संयोजक, साहित्य-समिति |

श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन संघ, बीकानेर

# अनुक्रमणिका





# अन्तर्दर्शन

एक महात्मा किसी सम्राट् के महलो में पहुँच गये । सम्राट् स्वय भी धर्म रुचि और साधु-भक्त व्यक्ति था । उसने महात्मा का भावभीना स्वागत किया । महात्मा ने अपनी अमृत देशना के द्वारा सम्राट् को बहुत खुश कर दिया । सम्राट् ने आत्मविभोर कर देने वाली वाणी श्रवण कर कृतार्थता अनुभव की । साथ ही मणि—माणिक्य-मोतियो से भरा थाल महात्मा के समक्ष उपस्थित कर निवेदन किया—"महात्मन् ! यह तुच्छ भेट स्वीकार करिये ।"

महात्मा ने थाल मे से एक हीरा उठाया और नाक के पास ले जाकर सू घा और इस प्रकार झटके से वापस थाल मे डाल दिया कि जैसे उसमे से बहुत बुरी दुर्गन्ध आ रही हो । इसी प्रकार एक और मोती उठाया और वैसे ही डाल दिया । दो-चार बहुमूल्य मणियाँ उठाई और डाल दी । अन्त मे सम्राट् की ओर उन्मुख होकर कहने लगे—"राजन् ! मैने तुम्हे भगवान की भवतापहारिणी अमृत वाणी सुनाई और तुम उसके बदले में मुझे दुर्गन्धमय वस्तु भेट करना चाहते हो । क्या यह उचित है ?"

सम्राट् ही नही, वहाँ जितने कर्मचारी खडे थे, सभी महात्मा के व्यवहार एव प्रश्न को देख-सुनकर आश्चर्यचकित थे । राजा कहने लगा—"महात्मन् ! आप कैसी बात कर रहे है, हीरे, पन्ने एव मोतियो मे भी कही दुर्गन्ध आती है । यदि ऐसा होता तो महिलाएँ इन्हे अपने नाक पर ही क्यो लगाती ? आप ऐसी अजीब बात कर रहे है, जो हमारी समझ से परे है । हम इतने लोगो को तो इनमें कोई दुर्गन्ध नही आ रही है ।"

महात्मा कहने लगे—"राजन् ! तुम्हे भले ही दुर्गन्ध नही आती हो, मुझे तो इनमे भारी दुर्गन्ध आ रही है । मै ऐसी दुर्गन्धतम वस्तु कैसे स्वीकार कर सकता हूँ ?"

"महात्मन् ! बात कुछ स्पष्ट करके समझाइये ?" सम्राट् ने जिज्ञासा व्यक्त की ।

महात्मा ने कहा—"तुम मेरे साथ चलो, मै तुम्हे स्पष्ट करके समझा देता हूँ ।" और महात्मा सम्राट् एवं अन्य कर्मचारियो को लेकर महलो के बाहर आ गये । शहर के राज मार्ग को पार करते हुए महात्मा शहर के

वाहर वस्ती की ओर वढ़ गये। सम्राट् एवं कर्मचारी भी महात्मा का पदानुकरण करते हुए चले जा रहे थे। महात्मा चर्मकारों की एक वस्ती में चले गये, जहाँ चर्मकार अपने कार्य मे व्यस्त थे, कोई चमड़े को छील रहा था, कोई उस पर रंग चढ़ा रहा था, कोई गला रहा था तो कोई धुलाई कर रहा था। वहाँ के समस्त वायुमण्डल मे चमडे की गन्ध व्याप्त थी।

महात्मा उस वस्ती में घूमने लगे तो सम्राट् कहने लगा—"महात्मन्! यहाँ से शीघ्र वाहर निकलिये। इतने दुर्गन्धमय वातावरण मे हम नही ठहर सकते, हमारा सिर फटा जा रहा है।"

महात्मा ने कहा—"यहाँ आ ही गये है, तो कुछ इन लोगों से भी वात कर लो ?" और महात्मा एक चमड़ा साफ करने वाले चमार के पास खड़े होकर उसे पूछने लगे—"क्यो भाई! तुम यहाँ कैसे रहते हो, तुम्हे कोई दुर्गन्ध नही आती ?"

चर्मकार ने सहज भाव से कहा—"महात्मन्! कैसी दुर्गन्ध! हम तो हमेशा इसी कार्य मे लगे रहते है। हमको कोई दुर्गन्ध नही आती।"

महात्मा ने सम्राट् को सकेत किया—"राजन्! यह चर्मकार क्या बोल रहा है ? तुम्हें यहाँ दुर्गन्ध आ रही है और इसको बिल्कुल गन्ध नही आती, इसका क्या कारण है।"

सम्राट् कहने लगा—"महात्मन्! इन लोगों का इसी वातावरण मे रहने का अभ्यास हो गया। अभ्यस्त हो जाने के कारण इन्हें इसकी दुर्गन्ध नही आती। ये लोग इस गन्ध मे ही जीते-जीते उसके आदी हो गये है। किन्तु हमे इस वातावरण मे रहने का अभ्यास नही है। आप चलिये, हमारा तो सिर फटा जा रहा है।

महात्मा ने गम्भीर मुस्कान के साथ कहा—"सम्राट्! यही समझाने तो मैं तुम्हें यहाँ तक लाया हूँ। जैसे ये चर्मकार लोग इस गन्ध के अभ्यासी है, इन्हे चमडे की गन्ध नही आती, इसी प्रकार तुम भी उन हीरों, पन्नों और मोतियो में जीने के अभ्यस्त हो गये हो, अतः तुम्हे उनकी दुर्गन्ध नही आती किन्तु मै तो उनमे जीने का अभ्यासी नही हूँ, अतः मुझे उनमें दुर्गन्ध आती है।"

सम्राट् महात्मा की वात समझा या नही, पर पाठक अवश्य समझ

गये होंगे। क्योंकि यह कहानी आज की आम जन-चेतना के अभ्यास को अभिव्यक्ति देती परिलक्षित हो रही है।

आज अधिकाश व्यक्तियों का पूरा जीवन विपरीतियो, विसगतियो एव तनावों में जीने का अभ्यस्त बन गया है। उस अभ्यास के कारण विपरीतियाँ और विसंगतियाँ वैसी लगती ही नही है। आज का आम मानव भ्रान्तियो मे जीने का अभ्यासी–आदी बन गया है। आज उसे सत्य मे जीना बड़ा अटपटा लगता है। पाश्चात्य दार्शनिक नीत्से ने एक जगह लिखा है—"आदमी सत्य को साथ लिये नही जी सकता है, उसे चाहिये सपने, भ्रान्तियाँ, उसे कई तरह के झूठ चाहिये जीने के लिये।" और नीत्से ने जो कुछ कहा वह आम मानव की दृष्टि से सत्य ही लगता है। आज इन्सान ने जीने के लिये असत्य को बहुत गहराई से पकड़ा है। अपने इर्द-गिर्द भ्रान्तियों की बाड लगादी है और अपनी ही लगाई उस बाड से उसका निकलना कठिन हो गया है।

इस बात को समझना बहुत आवश्यक हो गया है, क्योकि इसे समझे बिना हम आनन्द या शान्ति के द्वार तक नही पहुँच सकते है और वहाँ पहुँचे बिना हमारी चेतना को कही विश्रान्ति नही मिल सकती है।

किन्तु भ्रान्तियों की बाड या असत्य के चौखटो को समझने के लिये मन को, उसकी वृत्तियो को और उसके सूक्ष्म स्पन्दनों को समझना आवश्यक है। उसे समझने की प्रक्रिया का नाम है—"समीक्षण ध्यान साधना।' समीक्षण ध्यान साधना उस जडाभिमुख तन्द्रा को तोडती है जिसके कारण व्यक्ति असत्य और भ्रान्तियो मे जीने का अभ्यासी हो गया। जैसे चमारों को चमडे की गन्ध नही आती। करीब-करीब वही दशा आम व्यक्ति की बनी हुई है।

आज का विज्ञान भी कहने लगा है कि मनुष्य नीद के बिना तो फिर भी जी सकता है, सपनो के बिना इसका जीना मुश्किल है। पुराने युग में समझा जाता था कि नीद एक आवश्यक प्रक्रिया है, किन्तु आज वह मान्यता बदल गई है। आज का विज्ञान मानता है कि नीद इसलिये आवश्यक है कि आदमी सपने ले सके।

चूंकि आदमी स्वप्न लोकी तन्द्रा मे जीने का अभ्यासी वन गया है और उसे वे अभ्यास आनुवशिक परम्परा के रूप मे मिलते जाते है, अत: उसके जीने के लिये वे ही आवश्यक हो जाते है। किन्तु यथार्थ सत्य यह है

कि इन्सान का यह विपरीतियो से भरा अभ्यास ही उसे अशान्त बनाये हुए है। आज मानव मन की अशान्ति, उसके तनाव चरम सीमा का स्पर्श करते दिखाई देते है। और इसी दृष्टि से समस्त बुद्धिजीवियों मे एक व्यग्रतापूर्ण भाव भी निर्मित होता जा रहा है कि आखिर विसगतियो से भरी यह जीवन प्रणाली हमे कहाँ ले जाकर डालेगी ? हमारे ऐहिक और पारलौकिक दोनों जीवन कब तक असन्तुलित एवं तनावपूर्ण बने रहेगे।

और इसी व्यग्रता ने अनेक साधना-पद्धतियो का आविष्कार किया। तनाव-मुक्ति एव आत्मशान्ति की शोध मे हजारो-हजार मानव मन विभिन्न साधना सरिताओ मे प्रवाहित होने लगे। उन्ही साधना सरिताओ में से एक परम पावनी मन-मलोमस हारिणी जन-जन तारिणी सुपरिष्कृत साधना पद्धति है—'समीक्षण ध्यान।' इस साधना पद्धति के द्वारा हम न केवल वाह्य तनावो से ही मुक्त होते है, अपितु कषाय मुक्ति एव वासना विरेचन के द्वारा आत्म साक्षात्कार एव परमात्म साक्षात्कार का चरम आनन्द भी प्राप्त करते है।

चूकि इस साधना पद्धति के आविष्कर्ता समता योगी आचार्य श्री नानालालजी म० सा० स्वयं में एक उच्चकोटि के महान् ध्यान साधक है। साधना ही उनके जीवन का सर्वस्व है, उनका प्रतिपल आत्म-समीक्षण को ही समर्पित है, जो एक बहुत विराट संघ के नायक-संचालक होते हुए भी उससे जल कमलवत् अलिप्त रहने के अभ्यासी है, अतः उनकी यह आविष्कृति पूर्णतया अनुभूतियो से संम्पृक्त अन्तरंग चेतना की भाव भूमि से निःसृत है। अनेक वर्षो की गुरु चरण सेवा एव साधना अनुभवों का निष्कर्ष है—यह साधना पद्धति। अस्तु, इसका सर्व जनोपयोगी होना स्वत. निर्विवाद हो जाता है।

साधना के सन्दर्भ मे एक विचारणीय विन्दु यह है कि यह केवल चर्चा, तर्क-वितर्क अथवा अध्ययन का विषय नही है। यह स्वय मे साधन कर चलने एव अनुभूतियो से गुजरने का विषय है। हम आचार्य प्रवर द्वारा प्रदत्त इस साधना पद्धति का अनुशीलन कर स्वय अनुभव करे कि यह साधना पद्धति हमारे लिये कितनी उपयोगी एवं आवश्यक सिद्ध होती है।

प्रस्तुत कृति में आचार्य प्रवर के समीक्षण ध्यान से सन्दर्भित प्रवचनो के संकलन द्वारा समीक्षण ध्यान के मनोवैज्ञानिक स्वरूप को स्पष्ट करने

का प्रयास किया गया है। चूकि ध्यान-साधना का सम्बन्ध मन की वृत्तियो के समीकरण से विशेष है, अत. इस कृति के माध्यम से पाठक मन के विभिन्न स्तरों, उसके विभिन्न रूपो एव उतार-चढावो से परिचय प्राप्त करने के साथ ही उसके समीकरण अथवा उसकी शक्ति के जागरण-उन्नयन की विधियो से भी परिचय प्राप्त कर सकेगे, जिसका समीक्षण ध्यान साधना में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है।

यहाँ एक बात स्पष्ट कर देना उचित समझता हूँ कि प्रस्तुत रचना मे आचार्य प्रवर के विभिन्न प्रवचनो को समीक्षण ध्यान के सन्दर्भ मे सम्पादित किया गया है। अस्तु, कुछ पुनरावर्तन भी हो सकता है—हुआ है। किन्तु वह प्रासंगिकता का स्पर्श करता हुआ है और मन को समझने-साधने मे अतीव उपयोगी होने से समुचित ही परिलक्षित होता है।

पाठको को इस अभिलेख के द्वारा इतना ही सुझाव देना चाहता हूँ कि वे आचार्य प्रवर के महनीय साधनात्मक व्यक्तित्व की झलक इस कृति के माध्यम से अपने ही भीतर देखने का प्रयास करे और इस हेतु स्वय आत्म-समीक्षण की गहराई मे डूबने का प्रयास करे। फिर तो स्वत आपकी भ्रान्तिया एव असत्य मे जीने का अभ्यास-क्रम टूटने लगेगा। सहज आत्म-आनन्द स्फुरित होने लगेगा।

बस, एक बार ध्यान मे डूबने का प्रयास करे⋯⋯डूबते जाये⋯⋯, डूबते जाये⋯⋯ डूबते जाये⋯⋯।

हीरापुर (चालीसगाव) —शान्ति मुनि
दि. १७–२–८६



## प्रस्तुत पुस्तक के अर्थ-सहयोगी
## उदार हृदय श्रीमान् गणपतराजजी सा. बोहरा

प्रस्तुत पुस्तक के प्रकाशन में सघ के पूर्व अध्यक्ष और धर्मपाल प्रचार-प्रसार समिति के अध्यक्ष श्रीयुत् गरणपतराजजी बोहरा ने अपने स्व. पूज्य पिताजी श्रीयुत् प्रेमराजजी बोहरा की स्मृति मे अर्थ सहयोग प्रदान किया है। पीपलिया कला—मारवाड़ निवासी श्रीयुत् प्रेमराजजी बोहरा एक आदर्श सुश्रावक थे। बहुत बड़े उद्योगपति होकर भी अत्यन्त सादगी के साथ अपना जीवन यापन करते थे। जैनत्व उनके जीवन, व्यवहार और आचरण मे घुल मिलकर एकात्म हो गया था।

श्रीमद्जवाहराचार्यजी से प्रेरणा प्राप्त कर सादगी, स्वदेशी, करुणा, दया, परोपकार और राष्ट्र-प्रेम की भावनाओं से ओत-प्रोत स्वर्गीय श्री प्रेमराजजी की स्मृति में उनके सुपुत्र दानवीर श्री गणपतराजजी बोहरा के इस ज्ञान-दर्शन-चारित्र के प्रोत्साहक अर्थ सहयोग हेतु अ. भा. साधुमार्गी जैन संघ आपका आभारी है।

# १ समीक्षण ध्यान : एक सुपरीक्षित विधान

## निर्विवाद सत्य

विश्व के समस्त धर्मो, दर्शनो अथवा सस्कृतियो में अनेक प्रकार के सघर्ष एव तनाव पूर्ण मतभेद रहे है। सबने अपने-अपने दृष्टिकोण से धर्म को व्याख्यायित करने का प्रयास किया है। आज तक करीब सात सौ प्रकार के धर्म और उनकी व्याख्याएं प्रस्तुत की जा चुकी है। किन्तु यह निर्विवाद सत्य है कि प्राय: सभी धर्मो ने ध्यान-साधना से अन्तर्यात्रा होना एक स्वर से स्वीकार किया है। ध्यान-साधना की विधियो-पद्धतियो मे अवश्य मतभेद रहे है, किन्तु ध्यान की महत्ता और उपयोगिता के विषय मे सभी धर्म एक सूत्र मे अनुबद्ध हो जाते है—अनेक धर्माचार्य एवं धर्म सस्थापक तो केवल ध्यान को ही अन्तर्यात्रा, आत्म-शुद्धि अथवा आत्म-शान्ति का एकमेव आधार स्वीकार करते है। उनकी दृष्टि मे ध्यान के अतिरिक्त अन्त: प्रवेश का और कोई मार्ग ही नही है।

## ध्यान विविध रूपों में

इस्लाम ने नमाज के रूप में, तो ईसाइयत ने प्रेयर (प्रार्थना) के रूप में ध्यान को ही स्वीकार किया है। वेदान्त ने आत्मोपासना को, तो मीमासा ने याज्ञिक क्रियाओं को ध्यान का सम्बल माना है। सांख्य-योग ने यौगिक साधनाओं को, तो पतजलि ने अष्टाग योग को ध्यान का आधार स्वीकार किया है। बौद्ध ने विपश्यना, तो जैन ने सहजयोग-समीक्षण को ध्यान के रूप में स्वीकृति दी है।

इस रूप में यह स्पष्ट कहा जा सकता है कि सिद्धान्त भेद एवं मान्यता भेद के होने पर भी ध्यान को आत्म-कल्याण अथवा अन्त: प्रवेश का प्रमुख अग मानने में सभी धर्म निर्विवाद रूप से एक मत हो जाते है।

वास्तव में ध्यान की साधना ही एक ऐसी साधना है जिसके विषय मे विवाद को कोई स्थान-अवकाश ही नही रहता है। हां, ध्यान

की विधियों-प्रक्रियाओ अथवा पद्धतियों के सम्बन्ध मे अवश्य मतभेद रहे है। उन्हे रोका अथवा मिटाया भी नही जा सकता है। चू कि हजारों-लाखो साधक जब ध्यान साधना की प्रक्रियाओं से गुजरते हैं तो सबके अपने-अपने अनुभव होते है। प्रत्येक साधक अपने अनुभव को ही सर्वोपरि मानकर उसी पर गति करने की प्रेरणा अपने निकटवर्ती व्यक्तियो को देता है और इस रूप मे वह एक ध्यान प्रणाली का रूप ग्रहण कर लेती है।

## समीक्षण ध्यान—सुपरिष्कृत विधि

ध्यान की इन्ही अनेक प्रक्रियाओ में एक सुपरीक्षित एव सुपरिष्कृत विधि है—समीक्षण ध्यान। समीक्षण ध्यान की साधना पद्धति आगम वर्णित सहज योग की साधना पद्धति का ही मूल रूप है। जैनागमो मे ध्यान साधना का विहंगम एव गहनतम विवेचन-वर्णन उपलब्ध होता है। वहां ध्यान, ध्याता और ध्येय के सम्बन्ध मे ही नहीं, इनकी सुव्यवस्थित क्रिया विधियों के सन्दर्भ में भी सुविस्तृत वर्णन हुआ है। मूल रूप से आगमों मे ध्यान के चार भेद बताये गए है। यथा—"चउविहे झाणे पण्णत्ते तजहा"—१. अट्टज्झाणे २. रुद्द ज्झाणे ३. धम्म ज्झाणो ४ सुक्क ज्झाणे। अर्थात् ध्यान के चार प्रकार है—१ आर्त्त ध्यान २. रौद्र ध्यान ३. धर्म ध्यान और ४. शुल्क ध्यान।

इन चार ध्यानो के अतिरिक्त एक दूसरे प्रकार से भी ध्यान को चार भेदो में व्याख्यायित किया गया है—१. पदस्थ, २. पिण्डस्थ ३. रूपस्थ और ४. रूपातीत। प्रथम प्रकार के चार ध्यानो का सम्बन्ध साधनात्मक से। ध्यान साधना की विविध रूपा विधियो मे, मुख्य तौर पर समीक्षण-ध्यान साधना विधि में प्रस्तुत चारो ध्यानों का बहुत अधिक महत्त्व है, किन्तु प्रस्तुत चारो ध्यानों के विस्तार के पूर्व ध्यान की परिभाषा एव व्याख्या को समझ लेना अधिक उचित होगा।

### ध्यान परिभाषा—

वाचक मुख्य श्रीमदुमास्वाति ने तत्त्वार्थ सूत्र मे ध्यान की परिभाषा बताते हुए लिखा है—

"उत्तम संहननस्यैकाग्र चिन्तानिरोधो ध्यानम्।" तत्त्वार्थ सूत्र०।

जैन तत्त्व दर्शन मे शारीरिक सगठन की सशक्तता को संहनन की

सज्ञा प्रदान की है और उसे छ. भागो मे विभक्त किया गया है। १. वज्रऋषभनाराच सहनन २ ऋषभनाराच सहनन ३. नाराच सहनन ४. अर्धनाराच सहनन ५ कीलिका सहनन और ६. सेवार्त सहनन।

एक कहावत् है कि 'बलवान् तन मे बलवान् मन निवास करता है।' तदनुसार गहन ध्यान साधना के लिये सुदृढ सुगठित शरीर भी अपेक्षित होता है। इस दृष्टिकोण से उमास्वाति ने ध्यान की परिभापा मे शारीरिक सगठन को प्रथम स्थान देते हुए कहा है—उत्तम सहननस्य ··········· अर्थात् उत्तम सहनन वाला व्यक्ति ही ध्यान का अधिकारी माना जाता है।

उपर्युक्त छ. सहननो मे प्रथम तीन संहनन ही प्रशस्त, उत्तम अथवा सुगठित माने गये है। अतः इन तीन सहननो वाला व्यक्ति ही ध्यान का अधिकारी माना गया है। सामान्य शारीरिक सगठन वाला व्यक्ति अधिक समय तक आसनादि को स्थिरता पूर्वक वैठकर अपने विचार प्रवाह को एक दिशा मे स्थिर नही कर पाता है। जवकि ध्यान का मूल अभिप्रेत है—विविध दिशागामी विचार प्रवाह को एक सुव्यवस्थित दिशा प्रदान करना। इस रूप मे ध्यान की वस्तुनिष्ठ परिभाषा होती है—चित्त वृत्तियो का समीकरण। मन के विविध दिग्गामी भटकाव का अवरुन्धन अथवा दिक्सूचन।

हमारा मन खुली हवा मे पडे हुए दीपक की लौ के समान विविध दिशाओ मे डोलता रहता है और इसी कारण वह किसी एक ही दिशा मे व्यवस्थित प्रकाश नही कर पाता। दीपक की अस्थिर लौ के समान अस्थिर मन अपनी समस्त ऊर्जा को विकेन्द्रित कर देता है और परिणामतः अपने सामर्थ्य की परिसीमा को भूल कर एक छोटे से दायरे मे अनुवद्ध कर देता है।

जिस मन मे अतर मे छिपी हुई अनत आनद निधि को प्राप्त करने की क्षमता है, जिस मन में असभव को सभव कर दिखाने का जीवन है, जिस मन में ब्रह्माण्ड को हिला देने का प्रचण्ड पौरुष है, वह मन अपनी शक्ति के विकेन्द्रित हो जाने के कारण सामर्थ्यहीन अकिंचन कर वना हुआ है। ध्यान साधना का अर्थ है—मन की इसी उद्दाम ऊर्जा को एक व्यवस्थित दिशा मे नियुक्त, प्रयुक्त करना।

## समीक्षण की आगमिक विधियाँ

मन की इस शक्ति के प्रयोग—उपयोग की दिशा मे अगणित प्रयास हुए है और अनेक विधियाँ आविष्कृत हुई है। समीक्षण ध्यान की प्रक्रिया उन्ही विधियों में एक सुपरीक्षित, सुपरिष्कृत विधि है। ध्यान साधना की इस प्रक्रिया में हम बाहर की दुनिया से अन्दर की दुनिया मे प्रवेश करते है। बंधन से मुक्ति अथवा राग से विराग की ओर बढ़ने की इस प्रक्रिया को समीक्षण ध्यान की संज्ञा प्रदान की गयी है। मूल मे यह प्रक्रिया मनोवृत्तियो के नियत्रण की अथवा चित्त वृत्तियो के सशोधन की प्रक्रिया है और चित्त वृत्तियों के सशोधन के लिए जैन तत्वद्रष्टाओ ने जो अनेक दृष्टियां अथवा विधियाँ प्रस्तुत की हैं, उनमें समीक्षण दृष्टि एव विधि सशोधित विधि है।

आगामों में आर्त, रौद्र, धर्म और शुक्ल ध्यान का उल्लेख मिलता है। ध्यान के इन भेदों को सम्मुख रख कर ज्ञानार्णव योग दृष्टि समुच्चय आदि में जो वर्णन मिलता है, उससे भी ध्यान सम्बन्धी ज्ञान की अभिवृद्धि की जा सकती है। किन्तु समभाव में परिणत हुए विना यथावस्थित स्वरूप का बोध नही होता है। समभाव की अवस्था का सम्यक् ईक्षण ही समीक्षण है। जिसके माध्यम से आर्त को आर्त रूप में और रौद्र को रौद्र के रूप में समीक्षण करता हुआ साधक ज्ञेय एवं ज्ञेय सम्बन्धी प्रज्ञा का विकास करता हुआ धर्म एवं शुक्ल ध्यान की ज्ञेय-उपादेयता का भली-भाति समीक्षण कर सकता है।

समीक्षण ध्यान हस चोचवत् वस्तु के स्वरूप का यथार्थ बोध कराता हुआ अंतर्पथ के राही को ऊर्ध्वारोहण में गति प्रदान करता है।

ज्ञानार्णव, योग दृष्टि समुच्चय आदि आर्य ग्रथो मे जिन पदस्थ आदि ध्यान विधियो का उल्लेख मिलता है वे ही आत्म-समीक्षण की भी विधियाँ है। आगमों में आर्त, रौद्र, धर्म और शुक्ल ध्यान का जो गहन-तम विवेचन उपलब्ध होता है वह सब समीक्षण का ही विविध रूपी विश्लेषण है। धर्म-ध्यान और शुक्ल-ध्यान की जो भावनाएँ—अनुप्रेक्षाएँ बताई गई है, वे समीक्षण की विविध—आयामी पद्धतियाँ ही है।

इस प्रकार मन को किंवा मनोयोग को स्वस्थ दिशा प्रदान करने

वाली जितनी भी विधियाँ, प्रणालियां अथवा पद्धतियाँ है, वे सब समीक्षण ध्यान की विधियाँ मानी जा सकती है।

आगमिक परिप्रेक्ष्य मे चितन किया जाय तो ध्यान का सम्बन्ध प्रारभ मे मानसिक अशुभ वृत्तियो का परिमार्जन एवं शुभ वृत्तियो को आत्म-स्वरूप की ओर दिशा देने से ही अधिक है। इस प्रकार की प्रक्रिया से चलता हुआ साधक जब तेरहवे व चौदहवे गुणस्थान मे पहुँचता है तो उन वीतरागी आत्माओ को ध्यान साधना की विशेष अपेक्षा नही रहती है, क्योकि उन स्थानवर्ती आत्माओ के मन की अशुभ वृत्तियाँ परिमार्जित हो जाती है, जिससे मन सम्बन्धी चचलता का आत्यन्तिक अभाव हो जाता है एव शुभ वृत्तियाँ आत्म-स्वरूप की ओर मोड़ खाती हुई अप्रमत्त भाव मे समाविष्ट हो जाती है। अतः प्रारम्भिकता से लेकर के कुछ ऊर्ध्वगमन तक स्थिर रखने के प्रयास की आवश्यकता नही रह जाती है। इन दोनो गुण-स्थानो मे सूक्ष्म क्रिया प्रतिपाती एवं सम्भूछिन्न क्रिया निवृत्ति रूप दो ध्यान पाते है। वे भी मन, वच, काय के योगो का व्यवस्थित करण एव चरम परिणति की अवस्था मे आत्म प्रदेशो का स्थिरीकरण होने से सम्बन्धित है। क्योकि वहाँ ध्यान साधना की अतिम मजिल प्राप्त हो जाती है।

मूल मे मन की प्रारभिक चचलता को समाहित कर उसे स्वय की आत्मा को परमात्मा के स्वरूप की दिशा मे जोड़ देना अर्थात् परमात्म स्वरूप स्वय में परिणत कर लेना ध्यान साधना का उद्देश्य हैं और वह मन की वृत्तियो के समीकरण से बनता है। अस्तु, प्रस्तुत प्रसग मे मन के विश्लेषण और उसे साधने के सदर्भ मे ही विचार करने का प्रयास कर रहे है।

**मन—एक सृजनात्मक शक्ति**

समीक्षण ध्यान का उद्देश्य है—अन्तर्यात्रा। मन की वृत्तियो को बाहर के भटकाव से अन्तर की ओर मोड़ कर उसकी गतिविधि को भी समझ लेना आवश्यक है।

यह एक निर्विवाद सत्य है कि अपनी सामान्य स्थिति मे आम व्यक्ति के लिये मन एक ज्वलन्त समस्या बन कर खडा है। मन चंचल है, विकारो की ओर दौड़ता है, बड़े-बड़े साधको को भी यह परेशान कर डालता है। यह मन ही कषायो और राग-द्वेष की ओर दौडाता है तथा

यही हजारों-हजार उलझनें खड़ी कर देता है। मन को साधने के लिये ही हजारों योगी-साधक जप, तप-साधना और उपासना की सख्यातीत विधियों का आविष्कार करके उनकी ओर प्रवर्तित होते है। मन एक ऐसा अश्व है कि यदि लगाम हाथ मे न हो तो सवार को किसी भी बीहड़ वन में भटका सकता है या भयकर गड्ढे में डाल देता है।

किन्तु यह भी उतना ही सत्य है कि मन की दिशा बदल जाए, उसे सम्यक् मार्ग मिल जाए तो वह प्रचण्डतम ऊर्जा का सवाहक बन कर परमात्म साक्षात्कार का माध्यम भी बन सकता है। जैसे सुशिक्षित और हस्त लगाम वाला घोडा सवार को इच्छित समय मे इच्छित स्थान पर पहुँचा देता है, उसी प्रकार समाहित-सुसाधित मन निश्चित गन्तव्य तक पहुँचा देता है। एक बार मन की शक्ति को पहचानने भर की आवश्यकता है। शक्ति की थाह मिल गयी और उसे दिशा मिल गई तो मन के सारे भटकाव अवरुद्ध हो जायेगे। मन एक बार भी अन्तर्मुखी बन तो जाय, फिर वह बाहर झाँकेगा ही नही। मन को एक प्रशस्ततम शक्ति के रूप में देखा जाय, उसे शत्रु नही, परम प्रिय मित्र माना जाय, तो वह मित्रवत् ही कार्य करेगा। मन के द्वारा ही तो योगीजन अनेक प्रकार की सिद्धियां प्राप्त करते है। यदि मन को ठीक से समझा जाय और उसके उपयोग की दिशा का सम्यग्बोध हो तो ज्ञात होगा कि मन एक महान् कार्यकर्ता है। वह एक महान् सृजनात्मक शक्ति है।

**चंचलता भी शुभ है—**

मानले कि मन चचल है। फिर भी वह चचलता ही तो आत्म-साधना के लिये भी प्रेरित करती है। वही उच्च साधको और साधना केन्द्रों तक पहुँचने की प्रेरणा प्रदान करती है। मन चचल है, इसीलिये तो वह कही भी सन्तुष्ट नही होता या स्थिर नही होता—विश्रान्ति नही लेता। उसे रूप मिला तो वह उससे श्रेष्ठ रूप की खोज करता है। रस मिला तो मधुरतम रस की खोज में और अधिक दौड़ता है। गध, स्पर्श और शब्द मिले तो वहा भी उसे अपनी उपलब्धि मे कहा सन्तोष है? वह उससे श्रेष्ठतम की अन्वेषणा-गवेपणा चालू ही रखता है। यह मन की चचलता ही तो ऊँचे से ऊँचे स्थान की ओर चैतन्य को दौडाती है। उसे अधिक से अधिक आगे बढ़ाने को प्रेरित करती है।

यदि मन चचल नही होता तो क्रोधी क्रोध पर ही स्थिर हो जाता।

मानी मान पर और लोभी लोभ पर ही चिपक कर बैठ जाता। विषयी वासना मे ही जडीभूत हो जाता, किन्तु ऐसा नही होता है। मन अपनी गति को रोकता नही, उसे कही विश्रान्ति नही मिलती। इसका अर्थ यह नही है कि मन-विश्रान्ति नही चाहता है। वह दौड़ता ही रहना चाहता है। मन विश्रान्ति चाहता है। किन्तु वह अपूर्ण मे नही रुकना चाहता है। वह सदा परिपूर्णता की खोज मे दौडता-भटकता है। वह थोड़ी उपलब्धि से समझौता नही करता। वह पूर्णता मे समाहित-अवगाहित होना चाहता है। वह अधूरी नही, पूर्ण समता चाहता है। वह एकात्मा से नही, विश्वात्मा, समस्त चराचर या परमात्मा के साथ एकाकार (तुल्य) होना चाहता है।

मन इसीलिये चचल है कि वह इन्द्रियो के आकर्षणो को, अशान्ति को छोड कर परम शान्ति की ओर आगे से आगे बढना चाहता है। जैसे मधुकर मकरन्द के लिए एक पुष्प से दूसरे पुष्प पर मँडराता रहता है, उसी प्रकार मन भी अधूरी तृप्ति के कारण एक स्थान से दूसरे स्थान पर, एक इन्द्रिय से दूसरी इन्द्रिय पर, एक विषय से दूसरे विषय पर दौडता रहता है। मन की चंचलता के सन्दर्भ मे एक रहस्यमय विमर्श यह है कि वह पूर्ण विश्रान्ति चाहता है। अल्पकालिक अथवा अधूरी विश्रान्ति मे वह स्थिर नही हो जाना चाहता और इसीलिये जब तक वह आत्म-समीक्षण या परमात्म ध्यान मे पूर्ण समरस नही बन जाता तब तक चचल-चपल बना रहता है। यदि मन आत्म-समीक्षण की गहराई मे डूब जाय, अन्तर्ज्योति के साक्षात्कार मे लीन हो जाय या परमात्म भाव की गहनता मे खो जाय तो वह चचलता को त्याग कर अविचल-निश्चल हो जायेगा। यह ध्यातव्य है कि मन आत्म-विस्मृति मे कभी स्थिर नही रह पायेगा। उसकी चंचलता-अस्थिरता बढेगी ही और वह इस चैतन्य देव को कभी भी सुख की सास नही लेने देगा। किन्तु ज्योंही यह पूर्ण आत्म विश्रान्ति मे डूब जाता है, अपने आत्म मे या परमात्म भाव मे तन्मय बनता है कि इसे अपना स्थायी आश्रय मिल जाता है और वहा वह टिक कर बैठ जाता है। एक सामान्य सभ्य व्यक्ति को भी अपने बैठने के योग्य आसन मिलता है तभी वह वहा बैठना उचित समझता है अन्यथा वह खडा रहना या इधर-उधर टलहना ही अधिक पसन्द करता है। यहा एक छोटी-सी कथा स्मृति पटल पर उभर रही है—

### मन को स्थान दें—

एक अलमस्त साधक एक कुटिया में रहता था। कुटिया जंगल के मनोरम-शान्त-प्रशान्त-भव्य रमणीय स्थान में थी, किन्तु थी घास-फूस की। महात्मा अपनी उस छोटी-सी कुटिया में ही योग साधते और आनन्द मनाते।

एक दिन नगर का सम्राट् महात्मा के दर्शन हेतु कुटिया पर पहुँचा। महात्मा कही बाहर गये हुए थे। महात्मा के शिष्यों ने सम्राट् को कुटिया में बैठने का आग्रह किया, किन्तु सम्राट् बाहर वृक्ष के नीचे टहलता रहा, कुटिया मे नही बैठा। कुछ समय पश्चात् महात्मा आ गये तो शिष्य ने साश्चर्य निवेदन किया- "गुरुदेव! इस सम्राट् को यहां कुटिया में बैठने का बहुत आग्रह किया, किन्तु वह बैठता ही नही, कभी से घूम रहा है।"

महात्मा ने कहा.......... "भाई! हम लोग ठहरे फक्कड़—गरीब, और राजा को बैठने के लिये अच्छा आसन चाहिये। उसके योग्य जगह नहीं है तो वह कैसे बैठेगा?"

बस यही स्थिति मन के सम्बन्ध में समझनी चाहिये। उसके अनुकूल स्थिति बनाली जाय, तो वह टिकेगा—स्थिर बनेगा, उसकी चपलता अपने आप रुक जाएगी। यह मन अपने अनुकूल इच्छित वस्तु या सर्वोत्कृष्ट तत्त्व की उपलब्धि हेतु भटकता है। सर्वोत्कृष्टता की उपलब्धि के साथ ही यह स्थिर हो जाता है।

### समीक्षण—राग द्वेष से विनिर्मुक्त रह देखना

इसमें राग द्वेष पूर्वक दमन का प्रतिपादन नही है। राग द्वेष के साथ किसी का दमन करना समीक्षण दृष्टि को इष्ट नहीं है। रागादिक वृत्ति से रहित अवस्था में साधक को मन का दमन करना होता है।

फ्राइड ने जो मनोवैज्ञानिक विश्लेषण मे दमन संबधी विजय का विरोध किया है। वह रागादिक वृत्ति एव इन्द्रिय विषयों से अनुरंजित है। उस विषय मे मनोविज्ञान अधूरा रह जाता है। यही कारण है कि फ्राईड के शिष्य यूंग आदि ने फ्राइड के सिद्धान्तों का प्रायः समर्थन नही किया। उनकी दृष्टि कुछ विशद एवं गहराई से चितन की थी। वस्तुतः अनुभव सत्य भी इस बात की पुष्टि करता है कि अमुक अवस्था में अमुक

सीमा तक दमन की भी आवश्यकता रहती है। विद्यार्थी वर्ग को तटस्थ भाव वाला वास्तविक अध्यापक उसकी मनोनुकूल वृत्ति से शिक्षण नही देता, किन्तु विद्यार्थी की हितदृष्टि से शिक्षण देता है। विद्यार्थी अवस्था में रहने वाले छात्र वर्ग पैनी दृष्टि से ऊँचाई तक चितन नही कर पाते, अतएव वे अपना वास्तविक हित नही सोच सकते। उन विद्यार्थियों का वास्तविक हित तटस्थ अध्यापक ही सोच सकता है। तटस्थ दृष्टि से हित सोचने वाला शिक्षक विद्यार्थी की मनोवृत्ति को देखता है। उसे लगता है कि इस विद्यार्थी की मनोवृत्ति कुसंगति से अथवा अन्य किसी भी हेतु से सही नही है। उसको उनकी वृति का दुष्परिणाम दिखाने पर भी उस वृत्ति के अधीनस्थ रहने से विद्यार्थी जान नही पाता। अतएव अध्यापक उसकी वृत्ति को दबाता है। उससे कहता है कि अमुक कार्य तुम्हे नही करना है, अमुक कार्य तुम्हे करना होगा। विद्यार्थी की मनोवृत्ति नही होने पर भी शिक्षक के दबावपूर्वक कहने से स्वयं की मनोवृत्ति को दबाकर शिक्षक द्वारा बतलायी गयी प्रवृत्ति को कुछ समय अनमनेपन से भी करता है। कुछ समय के पश्चात् उसको उस प्रवृत्ति मे स्वतः हित ज्ञात होता है। तव फिर पूर्व की मनोवृत्ति से उसकी रुचि हट जाती है। उसे वह हेय समझकर अध्यापक के कथनानुसार चलने लगता है। फिर कोई अन्य व्यक्ति उसकी वृत्ति का दमन भी करना चाहे, तो वह विद्यार्थी कर नही पाता तथा—शिशु अवस्था में खेलना, कूदना आदि क्रीड़ा-जनित कार्य अच्छे लगते है। उस समय हितैषी सरक्षक एवं शिक्षक उसको अक्षरी ज्ञान मे वलपूर्वक लगाते है। वह आड़े-टेड़े अक्षर भी लिखने लगता है। पर जब उसको ज्ञात हो जाता है कि यह सीखे बिना मेरा छुटकारा नही है। शनैः शनै. उसमें अपना मनोयोग लगा परीक्षा फल के साथ संयोग कर अक्षरों का अच्छी तरह से अध्ययन करने लग जाता है, तव उसकी रुचि उसमे वढ जाती है। जो पूर्व की अनिष्ट वृत्तियां थीं, उनका रूपान्तरण हो जाता है। उससे उस विद्यार्थी को स्वयं की हित-दृष्टि का ज्ञान हो जाने से उन सरक्षक एवं शिक्षक का उपकार मानने लगता है और उस हित दृष्टि को स्वय के जीवन मे उतार कर स्वयं को सुखी वनाने का प्रयत्न करता है। यह संरक्षक एवं शिक्षक की हित-भावनापूर्वक विवेक दृष्टि से दमन का ही फल सामने आता है।

मानसिक वृत्ति सभी एक समान नही होती है। कई वृत्तियाँ वास्तविक शिक्षणाभाव, कुसंगति एवं दुर्वासनाओं के अभ्यास से वन जाया

करती है। उन वृत्तियों का स्वच्छदता पूर्वक उपयोग करने दिया जाय तो वे पुरुष स्वय का अहित सपादन करते है सो करते ही है। किन्तु उनका जिन-जिन के साथ सबध रहा हुआ है या होता है, उन सभी का अहित होता है। साथ ही परम्परा से अन्य अनेक आत्माओ का अहित होता है। शास्त्रकारों ने स्पष्ट कहा है कि "अप्पा चेव दमेयव्वो" स्वयं की आत्मा को दमन करना चाहिए। जिससे कि अन्य के द्वारा दमित होने का प्रसंग उपस्थित नही हो।

समीक्षण साधना का मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण है कि मन को एक अधूरे नश्वर तत्त्व से दूसरे विनश्वर तत्त्व पर अविवेक पूर्वक बलात् खींच कर रोकने की हठ योग की साधना कभी सफल नही हो सकती है। मन पूर्णता की तलाश करता है, तो उसे पूर्णता पर सतोष होगा। समीक्षण ध्यान साधना भी अज्ञानता के साथ अविवेक पूर्वक जबरन अपूर्णता एव विनाशशीलता पर रोकने का पक्षपाती नही है।

प्रभु महावीर ने अज्ञान एवं अविवेक पूर्वक मन के दमन पर नही, संयमन पर जोर दिया है। सयमन शब्द "यमु उपरमे" धातु से बनता है। संयमन का तात्पर्यार्थ है कि राग द्वेष की वृत्ति से उपरत होना, उनसे विलग हो करके चलना।

समीक्षण ध्यान अविवेक व अज्ञानता पूर्वक मन पर जबरन दवाव डाल दबाने का हिमायती नही है। आज का मनोविज्ञान भी सिर्फ फ्राइड के सिद्धान्तानुसार मन को बलात् रोकने का विरोधी है किन्तु युंग आदि मनोवैज्ञानिक के सिद्धान्त फ्राइड के अनुरूप कथन करने वाले नही है। वे आपेक्षिक दृष्टि से मन को अमुक सीमा तक विवेक पूर्वक दमन के पक्षपाती है। अत: मन को सम्यक् ज्ञान के आधार पर साधने की प्रक्रिया सिखाता है—समीक्षण ध्यान। समीक्षण ध्यान का उद्देश्य है कि मन को छोटी-मोटी उपलब्धियों मे नही, परम अध्यात्म, परम आनन्द की सरिता मे गोता लगाने के लिए काषायिक वृत्ति से रहित यथावस्थित वस्तु का अवलोकन करते हुये अविनश्वर परम साध्य पर छोड़ दे। फिर वह अन्य कही भागने की चेष्टा नही करेगा। मन को उस पावन अन्तरात्मा की यात्रा का मार्ग दे दो, जहा उसे ऐसा रस आयेगा कि वह दौड़-दौड़ कर बारंबार वही भागेगा। एक वार उसे अन्तरात्मा की झलक मिली कि उसे इन्द्रियो के बाह्य विपय आकर्पित नही कर सकेंगे। एक वार उसे

परमानन्द मय परमात्मा की झलक मिल जाने दीजिए फिर मन कहाँ भागेगा। मन को उस पावन आत्म-यात्रा का मार्ग दे दो। जहाँ उसे ऐसा रस आयेगा कि वह दौड़-दौड कर बारबार वही भागेगा। एक बार उसे अन्तरात्मा की झलक मिली कि उसे इन्द्रियों के बाह्य विपय आकर्षित नही कर सकेंगे, एक बार उसे परमानन्दमय-परमात्मा की झलक मिल जाने दीजिए। फिर मन कहा भागेगा ?

इस रूप मे समीक्षण ध्यान के द्वारा हम न केवल मन की शक्ति को ही पहचानते है अपितु अपनी अन्तश्चेतना मे जो-जो शक्तियाँ छिपी पडी है, उन्हे भी जान लेते है। इस ध्यान के द्वारा ही हम अतरग निधि का साक्षात्कार करके दारिद्रय को मिटाकर परम गभीर, परम श्री-सम्पन्न वन जाते है। समीक्षण ध्यान की यह साधना गहरे मनोविज्ञान से भी करके तत्त्व को सस्पर्शित करने वाली है। इसके द्वारा मन की परिधि का तो सागोपाग विज्ञान होता ही है, किन्तु मन की परिधि से पर रहे अलौकिक तत्त्व का भी साक्षात्कार हो सकता है।

इसी आधार पर ध्यान को कल्पवृक्ष, कामधेनु, चितामणि एव काम कुम्भ जैसे उन्नत तत्त्व से सतुलित किया जाता है। जैसे कल्पवृक्ष, कामधेनु, चितामणि एव कामकुम्भ मनोवाछित फल प्रदान करने वाले है। उसी प्रकार समीक्षण ध्यान साधना की प्रक्रिया सब कुछ आनन्द प्रदान करने वाली प्रक्रिया है। मनोवृत्तियो का पूर्ण समीक्षण हुआ नही कि चेतना पूर्ण आनन्दलीन हुई नही। मन की इस परिपूर्ण आनन्दमय विश्रांति मे ले जाने की प्रक्रिया का नाम है—समीक्षण ध्यान साधना।

### समीक्षण की पदस्थादि विधियाँ

अब जरा समीक्षण की प्रक्रिया मे प्रयुक्त पदस्थादि चारों ध्यानों की सक्षिप्त विधि को समझने का प्रयास करेंगे।

### पदस्थ ध्यान

सस्कृत मे पद उस शब्द रचना को कहते है जो प्रत्यय से युक्त हो और स्पष्ट अर्थ देता हो। इसी दृष्टि से पदस्थ ध्यान में नमस्कार मन्त्र, लोगस्य, नमोत्थुण, आगम पाठों आदि का एकाग्र चित्त से स्वस्थ मन: स्थिति के भाव एव अर्थानुसधान के साथ समीक्षण करना। आगमिक सन्दर्भो का चिन्तन-मनन पूर्ण समीक्षण करना पदस्थ समीक्षण है।

## पिण्डस्थ ध्यान

पिण्ड का अर्थ यहां तत्त्व विशेष से है। आत्म-तत्त्व एवं शरीर तत्त्व की भिन्नता का अवधानता पूर्वक समीक्षण करना। देहाध्यास से ऊपर उठकर चेतन तत्त्व की अविनाशिता का समीक्षण पिण्डस्थ समीक्षण है।

## रूपस्थ ध्यान

रूपस्थ का अर्थ यहां पदार्थो के स्वरूप विशेष से लिया गया है। वीतराग अरिहन्त प्रभु के स्वरूप का अथवा संसार के द्रव्यो के रूपों का वह चिन्तन जिसके द्वारा चैतन्य अरिहन्त के रूप मे स्थित हो सके—रूपस्थ ध्यान कहलाता है।

## रूपातीत ध्यान

सिद्ध प्रभु की इन्द्रयातीत अवस्था का, उनके मौलिक गुणों का मनन रूपातीत समीक्षण ध्यान है। यहां रूपातीत का अर्थ इन्द्रिय-ग्राह्य रूप से भिन्न अरूपी सत्ता से है और वह हमारा चरम अभिप्रेत है।

ये चारों प्रकार के ध्यान समीक्षण की विभिन्न प्रक्रियाओं से जुड़े हुए है। एकान्त, शान्त वातावरण में बैठ कर उपर्युक्त प्रकार के भिन्न-भिन्न चिन्तन-मनन एवं निदिध्यासन की विधियाँ समीक्षण के मनोविज्ञान से जुड़ी हुई है।

चूंकि इन प्रक्रियाओं का सम्बन्ध भी मुख्यतया मन की वृत्तियों को अन्तराभिमुख बनाने से विशेष है। अतः समीक्षण के मनोविज्ञान से इनका गहरा सम्बन्ध है। समीक्षण की इस प्रक्रिया के द्वारा साधक अपने मन को पद से पिण्ड और पिण्ड से रूप और रूप से रूपातीत चिन्तन की ओर गतिशील करता है तथा अपनी चरम परिणिति में वह आत्म-साक्षात्कार एवं परमात्म साक्षात्कार का अनुपमेय आनन्द प्राप्त कर सकता है। यही तो समीक्षण ध्यान की चरम उपलब्धि है। जिसके प्राप्त होने के पश्चात् कुछ भी अप्राप्त नही रहता। वहां मन अपनी पूर्णता मे विश्रान्ति ले लेता है। आत्मा स्वरूप मे प्रतिष्ठित हो जाती है।

समीक्षण के मनोविज्ञान को समझे, उसकी गहराई में उतरने का प्रयास करे, फिर सब कुछ साधक के अपने समक्ष ही दिखाई देगा। मन का भटकाव सहज ही रुक जायेगा और वह परमात्म भाव के परमोच्च स्वरूप में लीन हो जायेगा। □ □

# २ सहज योग बनाम समीक्षण ध्यान

अध्यात्म साधना का मुख्य केन्द्र "मन" है। यह नीति वाक्य अत्यन्त तथ्यपरक है कि "मनो विजेता जगतो विजेता।" किन्तु मन की साधना सुगम नही है। अनेकानेक साधक मनोनिग्रह के विविध साधना-मार्गो का अवलम्बन लेते है, परन्तु अधिकाश साधक मन की साधना के विषय मे हताश और विनाश हो पथ-विचलित हो जाते है—साधनारत साधक प्रभु के साक्षात्कार के प्रसग के साधना मे बैठते है, किन्तु जब उद्दाम मन उस साधना से विलग हो जाता है, तब साधना में रस की प्राप्ति नहीं हो पाती है। वे साधना के लक्ष्य से विमुख बने साधक मन को स्थिर करने का प्रयत्न करते है। उस स्थिरता के प्रयास मे उन्हे जब आशिक सफलता भी नही मिलती है, तब अधिकतर साधक या तो मनोनिग्रह के अप्राकृतिक उपायो की ओर बढ जाते है अथवा ऊबकर मनोनिग्रह के प्रयास को ही छोड़ बैठते है। आखिर मे जाकर वे यह कहना शुरू कर देते है कि मन कभी वश मे नही हो सकता है।

### मन एक टेढ़ी खीर

वास्तव में मन को वश में कर पाना एक टेढी खीर है। आप किसी एक विषय पर कुछ गहराई से विचार करना चाहते है अथवा सिर्फ प्रभु के नाम की माला ही, एक चित्त से फेर लेना चाहते है और मन को रोक कर उसे आप उसमे लगाना चाहते है, लेकिन होता क्या है कि आपने मन को एक विषय या प्रभु के नाम मे जैसे ही लगाया कि दूसरे ही क्षण वह दौड़ जाता है आपके कारखाने में, कि वहा के उत्पादन को कैसे हल्की जात का बनाया जाय, जिससे खर्चा कम बैठे और मुनाफा ज्यादा आवे। वहां से मन को किसी तरह खीच खाँच कर लावे और फिर से प्रभु के नाम मे जुटावे, किन्तु वह फिर अगले ही क्षण आपके पुत्र के विवाह की चिता मे भाग जायेगा, कि अभी तक पचास हजार का माल देने वाले लडकियो के पिता तो आ चुके है—अब और माल के लिये ठहरा जाय या सम्बन्ध तय कर लिया जाय। आप फिर वहा से उसे खीच कर माला मे पिरोना

चाहते है और वह बार-बार इधर-उधर भागता रहता है। अक्सर पहले-पहल नतीजा यह निकलता है कि चाहे आप माला फेरने बैठे हैं या सामायिक लेकर, उस क्रिया का समय पूरा हो जाता है, परन्तु लगता है कि अन्तःकरण से तो उस क्रिया की साधना हुई ही नही। शरीर जरूर क्रिया में बैठा दिख रहा था, किन्तु मन तो न जाने कहां-कहां छलांगे लगाता फिर रहा था।

मन को गति इतनी चचल होती है कि वह एक क्षण में अगणित स्थानों की सैर कर आता है और जितनी चचलता अधिक होती है उतने ही विविध विचार तो कर लिये जायेगे, किन्तु उनमे से किसी एक विचार का भी सफल कार्यान्वियन हो—इसकी आशा कम रहती है। अतः इसमे कोई सन्देह नही कि जब तक मन की इस चचलता को समाप्त न करदे तब तक साधना की सफलता का वातावरण नही बन सकेगा।

जिसने-आत्म-साधना की ओर आगे कदम बढाया है, उसके सामने दो ही विकल्प रहते है या तो वह अरिहन्त परमात्मा की शरण मे जाकर उनकी प्रार्थना एव आत्म-समीक्षण, निज-नियन्त्रण के आधार पर मन को एकाग्र बनाने का अभ्यास करे तथा उस एकाग्र चित्त से प्रभु की भक्ति और सेवा साधे अथवा मन की गोता-खोरी मे उलझ कर अपनी साधना की स्थिति को खो बैठे। प्राय. कई साधको के ऐसे भाव बन जाते है कि जब तक मन की चचलता समाप्त न हो और उसे वश में न कर सकें तब तक साधना के क्षेत्र मे आगे कुछ भी नही किया जाना चाहिये। किन्तु निराशा के ऐसे अन्धकार में डूबने की जरूरत नही है, क्योंकि अरिहन्त परमात्मा के आदर्श स्वरूप का गहराई से समीक्षण करते रहे तो शीघ्र ही मन वश में होकर रहेगा। उनका आदर्श स्वरूप इतना रोचक एव अनुप्रेरक है कि एक बार ज्ञान दृष्टि से उसे समझने और परखने का प्रयास कर लिया जाय, तो मन मे उसे निजात्मा के लिये भी पा लेने की अडिग ललक पैदा हो जाती है। यह ललक ही मन को इतनी मजबूती से उस दिशा में मोड़ देगी कि वह पथ-भ्रष्ट होने की कोशिश तक नही करेगा। समीक्षण की प्रक्रिया ही इतनी प्रभावोत्पादक है कि फिर मन कही जा नही सकता।

### मन साधना असंभव नही

यह मानकर चलिये कि संसार में एक भी ऐसा कार्य नही, जिसे

संकल्पवान् और साहसी पुरुष पूरा न कर सके। अरे, साहसी पुरुष ही तो असभव को संभव करके दिखाते है। अरिहन्त परमात्मा के दिव्य स्वरूप मे मन को एकाग्र करने के अभ्यास से चचलता को धीरे-धीरे समाप्त करते जाना कठिन नही होता। दुनिया मे ऐसा कोई तत्त्व नही, जिसकी स्थिति का पता नही लगाया जा सके। यह पता लगाने का काम भौतिकता की दृष्टि से ही नही होता, उसमे आध्यात्मिक जीवन की परिपुष्टि का ज्ञान भी आवश्यक होता है। बल्कि यो कहा जाय कि आध्यात्मिक क्षेत्र किसी भी तत्त्व का पता लगाने मे कभी असफल नही होता, जबकि भौतिक विज्ञान की कही भी सम्पूर्ण रूप से पैठ नही होती है। जो उसने पता लगा लिया है, वह कही भी पूर्ण नही है। मन के सम्बन्ध मे ही देखिये कि विज्ञान न तो इसके स्वरूप का अब तक ठीक पता लगा पाया है, न वह मन की चचल गहराइयों मे ही आकर उसकी गति के बारे मे कोई अनुमान लगा सका है, किन्तु आध्यात्मिकता के लिए मन ऐसा कोई दुरूह तत्त्व नही, जिसका वह पता नही लगा सके; बल्कि मन की गति के प्रत्येक रूप का पूर्ण विवेचन आध्यात्मिक क्षेत्र मे खोजा हुआ मिलेगा। इसलिये निराशा का कोई कारण नही कि मन को वश मे किया नही जा सकता। मन की वृत्तियो का समीक्षण करके उसे नियन्त्रित किया जा सकता है।

मन को स्थिर करने की सचोट विधि का उल्लेख आध्यात्मिकता मे है। वह है समीक्षण ध्यान। मन के परिणामो की चचलता कई प्रकार से मनुष्य के सामने आती है। उस चचलता को समाप्त करने के लिए कई लोग—अलग अलग साधना की विधियाँ अपनाते है। कुछ लोगो का कहना है, कि इसके लिये त्राटक किया जावे। त्राटक का नाम शायद आपने नही सुना होगा। किसी भी एकान्त स्थान मे दीवार पर अमुक चिह्न अकित करके उसी की ओर एकटक दृष्टि साधकर मन मे एकाग्रता लाने का जो प्रयास किया जाता है, उसे त्राटक विधि के नाम से पुकारा जाता है। दृष्टि को एक स्थान पर केन्द्रित करके चित्त को एकाग्र करने की इस विधि को हठयोग का ही एक प्रकार समझा जाना चाहिए। एक तो यह बड़ी ही स्थूल विधि है और इससे देखा गया है कि आँखो की नजर खराब करने के अलावा चचलता समाप्त करने की दृष्टि से कोई विशेष लाभ नही होता। इस विधि से आत्म शान्ति की भी कोई खास तरह की प्रेरणा नही मिलती है।

## हठयोग नहीं सहज योग—

एकाग्रता लाने के लिये प्राणायाम की विधि भी अपनायी जाती है। प्राणायाम के तीन रूप मुख्य है—रेचक, पूरक और कुम्भक। स्वास ग्रहण-विमोचन-निरोध के माध्यम से ये विभिन्न प्रक्रियायें पूरी की जाती हैं। अतः प्राणायाम का मुख्यतः सम्बन्ध शरीर के साथ होने से इसका रूप भी स्थूल ही रह जाता है। जो मन की सूक्ष्म क्रियाओं को प्रभावित कर सके, ऐसा कम ही देखा जाता है। यह अवश्य है कि प्राणायाम से श्वास पर कुछ काबू पा लिया जा सकता है। कभी कभी तो कुम्भक आदि के प्राणायाम की प्रक्रिया से मस्तिष्क की बारीक नसे फट जाती है और साधक जीवन भर के लिए या तो विक्षिप्तता का बोझ मोल ले लेता है अथवा अपने जीवन से ही हाथ धो बैठता है। ऐसा कुप्रभाव किसी गलत प्रक्रिया से हो जाता है। समाधि के द्वारा भी कई लोग मानसिक नियत्रण करना चाहते है। समाधि में वायु को कपाल मे चढा लेते है और फिर पंच भूत में से एक-एक तत्त्व की साधना की जाती है। इसमें भी श्वास क्रिया का ही मुख्य प्रभाव रहता है। समाधि के द्वारा दिल की धडकन तक को रोक लेते है। किन्तु ये सारे उपाय बाहरी स्थिति पर आधारित होने से अपने स्थूल रूप में ही शरीर की अमुक क्रियाओं को नियत्रित करते है। ये मन की सूक्ष्म चंचलताओं का निग्रह करके उसे स्थायी रूप से सद्विचारणा में स्थिर कर सके हों, ऐसा नही पाया गया है। हठयोग की अपेक्षा सहज योग की स्थिति के साथ यदि मन की चंचलता को समाप्त करने की कोशिश की जाय तो चचलता से निवृत्ति मिल सकती है। साहजिक योग की प्रक्रिया के लिये केवल बाहरी साधनों के ऊपर ही अवलम्बित नही रहना है, बल्कि बाहरी साधनों की सहायता के वाद साधना को अन्तर की कड़ियों से जोड़ना पड़ता है।

## मन एक शक्तिशाली तुरंग

मन ऐसा चंचल तुरंग है, जिस पर नियंत्रण न कर सका, तो वह न जाने कहाँ-कहाॅ और कैसी-कैसी स्थिति मे गिराता रहता है, जिसका कोई अनुमान भी नही किया जा सकता। परन्तु यदि इसी तुरंग को आप एकाग्रता की लगाम लगा सके तो फिर इसके समक्ष शक्तिशाली एवं गति-शील भी दूसरा साधन नही मिलेगा। लगाम से पूरी तरह नियन्त्रित यह तुरंग फिर आत्म-विकास-पथ पर इतनी सन्तुलित और स्वस्थ गति से चलेगा कि फिर आपकी चरम यात्रा आसान वन जायेगी। कहा गया है

कि "मन एव मनुष्याणा कारण बध मोक्षयो: ।" मनुप्य के बन्ध या मोक्ष का कारण मन ही होता है। मन का चचल घोड़ा बेकाबू है, तो वह बन्ध करता जायेगा, जिसके कारण आत्मा कर्मो से बँधकर जन्म-मरण के चक्र मे भ्रमित होती रहेगी। किन्तु यदि यही घोड़ा काबू में आ जाता है, तो फिर इसी एकाग्र मन के जरिये मोक्ष तक की महायात्रा सफलता पूर्वक पूरी की जा सकती है। अन्तर की कड़ियो को जोडकर ही मन की चचलता को मिटाया जा सकता है, ऐसा मेरा मानना है। बाहर के साधन मन पर मार कर सकते है, मगर उसकी चचलता को रोक नही पायेगे। ये अन्तर की कड़ियाँ जब अरिहन्त परमात्मा के दिव्य स्वरूप चिन्तन के साथ जुडती है, तब उनका सीधा प्रभाव मन की चचलता पर पडता है। एकाग्रता ही चचलता की विपरीत स्थिति होती है। जब एकाग्रता आ जाय, तो चचलता का अभाव हो जायगा। भगवान के दिव्य स्वरूप मे मन जब एकाग्र होता है, तो स्वाभाविक रूप से उसकी चचलता समाप्त हो जाती है।

## मन एक पंखा

आन्तरिकता के इस जीवन्त प्रयोग को एक दृष्टान्त से समझिये। एक छत का पखा बिजली के करंट से चल रहा है। उसकी गति कितनी तीव्र होती है, उसमे चचलता होती है। उसके चलते वक्त यदि गर्मी का तापमान बढ जाय और वह साधारण सीमा से ऊपर चला जाय तो पखे की हवा का अनुभव भी कैसा बन जायगा? मैंने तो सुना है, स्वय ने कभी अनुभव नही किया। किन्तु आप ही लोगों मे से कुछ कहते है कि वैसी स्थिति मे पखे की हवा भी इतनी ज्यादा गरम हो जाती है कि उसे सहन करना मुश्किल हो जाता है। इसका मतलब यह हुआ कि तब पंखा बद कर देने की जरूरत पैदा हो जाती है। अब कल्पना कीजिये कि उस पखे को बंद करने का भार ऐसे आदमी पर आ गिरा है, जो यह नही जानता कि इस चलते हुए पंखे को बन्द कैसे किया जा सकता है? तब वह पहले अपने शरीर की ताकत का प्रयोग करना चाहेगा, किन्तु उसका परिणाम क्या होगा, या तो वह बिजली का झटका खायेगा या पखे की पत्तियो का धक्का खाकर शरीर के किसी अग को नुकसान पहुँचायेगा। सोचिये, वह अपने हाथ से उसे नही रोक कर किसी रस्से की सहायता से उसे रोकने की कोशिश करता है तो भी उसे सफलता नही मिलेगी। पंखा टूट तो जायेगा, किन्तु करेन्ट रहते हुए अन्य किसी विधि से वह रुकेगा नही।

किन्तु जो उसकी सही विधि को जानता है वह तत्काल उसके बटन को बन्द कर देगा और पंखा रुक जायेगा। पंखे के चलने के मुख्य कारण को जो नही समझ पाया, वह उसे बन्द भी नही कर सकेगा। बिजली का करेन्ट उस पंखे के चलने का मुख्य कारण है और उस कारण को समझ कर जो, जब चाहे, पखा चला सकता है और उसे बन्द भी कर सकता है। सूत्र छोटासा है, किन्तु जब तक चित्त मे जमे नही, तो बाधा बडी—बनकर ही हमारी सफलता के बीच मे खड़ी रहती है। आप बाहरी पखे का रूपक तो समझ गये है, किन्तु अब अन्दर के रूपक को समझने की भी कोशिश कीजिये। आपके अन्दर भी मन का पखा घूम रहा है। उस मन के पखे को पकड़ने के लिए लोग तरह-तरह की विधियाँ प्रयोग में ला रहे है। पंखे को पकड़ने की चेष्टा या रस्से से उसे रोक लेने की कोशिश को आप त्राटक कहिये, बात एक सी है। इन विधियो से मन के पखे पर कुछ चोट की जा सकती है या स्वयं के शरीर पर चोट खाई जा सकती है, किन्तु बिजली के करेन्ट के तुल्य मन के चंचल परिणामों को बन्द नही किया जा सकता है, उसके बिना मन का पखा बन्द भी नही होता। बिजली के करेन्ट के तुल्य है मन के परिणामों की चचलता और उसका बटन है आत्म-निग्रह। इसके लिए साहसिक योग कारगर बन सकता है। आत्म-निग्रह के आदेश से ही परिणामो की गति हो सकेगी। तब वह गति सार्थक रूप मे होगी। परिणामो की बिजली का करेन्ट जब नियन्त्रित गति से चलेगा, तो मन का पखा भी आवश्यक रीति से ही घूमेगा।

## क्रमिक साधना

आत्म-निग्रह को प्राप्त करने के लिये नियमित साधना का क्रम बनाना होगा। चौबीस घण्टों मे से अगर एक घण्टा भर भी यह सोचा जाय कि मन रूपी पखे का बटन कहा है, और उसका उपयोग कैसे किया जा सकता है, तथा इसे जानने के बाद उस बटन को काम में लाने की कला का अभ्यास किया जाय, तो फिर कैसे सम्भव होगा कि मन का पखा मनमाने तौर पर चचल गति से घूमता ही जाय और किसी से रुके नही ? पखे का चलना फिर पखे के हाथ में नही होगा, बटन के काबू में होगा। बस इसी बटन को पाने और उसका सदुपयोग करने की स्थिति बन जाय तो समझिये कि अरिहत परमात्मा की भक्ति और सेवा का एक बहुत बड़ा भेद हाथ लग गया है। जब तक मन को समझ कर उसकी चचलता को रोकने की कला आपके हाथ मे नही आयेगी, तब तक चाहे

